दायिक दंगे (२० अगस्त)—अन्तरिम सरकारका गठन (२सितम्बर)-नोआखाली और टिपरामें साम्प्रदायिक दंगे (१४ अक्तूबर)—बिहारमें साम्प्रदायिक दंगे (२५ अक्तूबर)—मुस्लिमलीगका अन्तरिम सरकारमें शामिल होना (२६ अक्तूबर)—संविधान सभाका प्रथम अधिवेशन (६ सितम्बर)।

१९४७ ईसवी—लार्ड माउण्टबैटन गवर्नर-जनरल—पंजाबमें साम्प्रदायिक दंगे—माउण्टबैटन द्वारा भारत और पाकिस्तानके रूपमें देशके विभाजनके आधारपर स्वतंत्रताकी घोषणा (३ जून)—भारतीय स्वतंत्रता अधिनियम (१५ अगस्त)—पाकिस्तानका जन्म—पाकिस्तानका कश्मीरपर आक्रमण—कश्मीरका भारतीय संघमें सम्मिलित होना (अक्तूबर)—भारतीय हस्तक्षेप।

१९४८ ,, महात्मा गांधीकी हत्या (३० जनवरी)—राजगोपालाचारी भारतके प्रथम गवर्नर-जनरल (२१ जून)—भारत द्वारा कश्मीर विवाद संयुक्त राष्ट्रसंघमें प्रस्तुत (जुलाई)-जिन्नाकी मृत्यु (११ सितम्बर)—हैदराबादमें पुलिस कारखाई—हैदराबादका भारतीय गणतंत्रमें विलयन।

१९४९ ,, भारतीय संविधान अधिनियम पारित।

१९५० ,, भारतमें लोकतांत्रिक गणराज्यकी घोषणा (२६ जनवरी)—डॉ० राजेन्द्र प्रसाद राष्ट्रपति निर्वाचित और पण्डित जवाहरलाल नेहरू प्रधान-मंत्री नियुक्त—चीनके साथ कूटनीतिक सम्बन्धोंकी स्थापना—भारत संयुक्तराष्ट्र सुरक्षा परिषद्का दो वर्षके लिए सदस्य निर्वाचित—देशी रियासतोंके विलयनका कार्य पूर्ण।

१९५१ ईसवी—चन्द्रनगरके समर्पणकी संधि—२०६९ करोड़ रु० की प्रथम पंचवर्षीय योजना—जनगणना।

१९५२ ,, वयस्क मताधिकारके आधारपर प्रथम आम चुनाव।

१९५३ ,, भाषाई आधारपर आंध्र राज्यका गठन—पुर्तगालमें भारतीय दूतावासका बन्द होना।

१९५४ ,, पंचशील समझौतेपर हस्ताक्षर—चाऊ-इन-लाईकी भारत-यात्रा (जून)—पं० जवाहरलाल नेहरूकी चीन-यात्रा (अक्तूबर)।

१९५५ ,, बांदुंग सम्मेलन—नेहरूकी रूस-यात्रा (जून)—ख्रुश्चेव और बुल्गानिनकी भारत-यात्रा (नवम्बर)।

१९५६ ,, ४८००० करोड़ रुपयेकी द्वितीय पंचवर्षीय योजना—राज्य पुनर्गठन अधिनियम—मिस्रसे विदेशी सेनाओंको हटानेकी माँग करनेमें भारत भी बर्मा, श्रीलंका और इण्डोनेशियाके साथ सम्मिलित—फ्रांस द्वारा पांडिचेरी, करिकल, माहे और युन्नानके समर्पणके लिए संधिपर हस्ताक्षर।

१९५७ ,, दूसरा आम चुनाव—केरलको छोड़कर सभी राज्योंमें कांग्रेसका बहुमत—दशमलव प्रणालीके सिक्कोंका प्रचलन (१ अप्रैल)—केरलमें कम्युनिस्टोंके नेतृत्वमें मंत्रिमंडल।

१९५८ ,, कश्मीरपर ग्राहमकी रिपोर्ट—आयल इण्डिया लिमिटेड और इंडियन रिफायनरीज लिमिटेडका गठन—भारतमें प्रथम आणविक रिएक्टर चालू।

१९५९ ,, चीनी आक्रमणके फलस्वरूप दलाई लामा और १४००० तिब्बती शरणार्थियोंका भारतमें आगमन—चीनियों द्वारा लांगजू और

लद्दाखमें तैनात १३ भारतीय सैनिकोंकी हत्या—केरलका कम्युनिस्ट मंत्रिमण्डल बर्खास्त।

१९६० ईसवी—पं० नेहरूकी पाकिस्तान यात्रा—सिन्धु-जल संधिपर हस्ताक्षर—भारत और सोवियत रूसके राष्ट्राध्यक्षों द्वारा एक दूसरेके देशकी यात्रा—बम्बई राज्यका महाराष्ट्र और गुजरातमें विभाजन—केन्द्रीय शासनके चार लाख कर्मचारियोंकी निष्फल हड़ताल।

१९६१ ,, जनगणना जिसमें जम्मू और कश्मीरको भी सर्वप्रथम सम्मिलित किया गया—भारतकी जनसंख्या ४३.६ करोड़—तृतीय पंचवर्षीय योजना—दहेज निवारक अधिनियम—भारतीय सेना द्वारा १७ दिसम्बरकी अर्धरात्रिको गोवाको मुक्ति प्रदान करना।

१९६२ ,, तृतीय आम चुनाव—केन्द्रमें और प्रत्येक राज्यमें कांग्रेसका बहुमत—नागालैंडको आसामसे पृथक् कर पृथक् राज्य निर्मित—गोवा केन्द्र-शासित प्रदेश—बाट, माप, और तौलमें दाशमिक प्रणालीका प्रचलन—नूनमाटी (आसाम) तेलशोधक कारखानेका उद्घाटन—चीन द्वारा भारतकी उत्तरी और उत्तर-पूर्वी सीमापर आक्रमण, जिसका अन्त चीन द्वारा आरोपित एकपक्षीय युद्ध-विरामसे हुआ।

१९६३ ईसवी—हवाई जहाजोंके निर्माणके लिए ऐरोनाटिक्स इण्डिया लिमिटेडकी स्थापना—कोलम्बो प्रस्ताव भारत द्वारा स्वीकृत, किन्तु चीन द्वारा अस्वीकृत—कामराज योजना और केन्द्रीय मंत्रिमण्डलका पुनर्गठन—संसद द्वारा १९६५ के बाद भी अंग्रेजीको राजभाषाके रूपमें प्रयोगका अनुमोदन।

१९६४ ,, पूर्वी पाकिस्तानमें साम्प्रदायिक दंगोंके फलस्वरूप कलकत्ता, जमशेदपुर और राउरकेलामें साम्प्रदायिक दंगे—गृह-मंत्री गुलजारीलाल नन्दाका भ्रष्टाचार-विरोधी अभियान—शेख अब्दुल्लाकी रिहाई—महालनबीस समितिकी रिपोर्टमें आर्थिक शक्तिके केन्द्रीयकरणके विरुद्ध चेतावनी—२७ मईको पं० जवाहरलाल नेहरूका स्वर्गवास—लालबहादुर शास्त्री प्रधान-मंत्री नियुक्त।